करे जो अधिक भृति ( नोकरी ) दे वह मध्यम होता है ॥ ७ ॥

पुष्टोपिस्वामिनाऽव्यक्तंभजतेन्यंसचाधमः ।
उपकरोत्यपकृतोप्युत्तमोप्यन्यथाधमः ॥ ८ ॥

जो अपने स्वामीने पुष्टभी किया हो तोभी छिपकर दूसरेकी सेवा करै वह अधम होता है और जो तिरस्कार करने परभी उपकार करै वह उत्तम और अन्य अधम होता है ॥८॥

मध्यमःसाम्यमन्विच्छेद्परः स्वार्थतत्परः ।
नोपदेशंविनासम्यक्प्रमाणैर्ज्ञायतेखिलम् ॥

जो अपनी समानताको चाहे वह मध्यम और जो अपने स्वार्थमें तत्पर हो वह अधम होता है और उपदेशके विना किसी प्रमाणसे भी सबका ज्ञान नही होता ॥ ९ ॥

बाल्यंवाप्यथतारुण्यंप्रारंभितसमाप्तिदम् ।
प्रायोबुद्धिमतांज्ञेयंनवार्धक्यंकदाचन ॥ १०॥

बालपन अथवा वृद्धपन ये दोनों प्रारंभ किये कामकी समाप्तिके होनेसे बुद्धिमान् मनुष्यके जानने योग्य होते हैं और वृद्धता कदाचित्भी नहीं होती ॥ १० ॥

आरंभंतस्यकुर्याद्धियत्समाप्तिसुखंव्रजेत् ।
नारंभोबहुकार्याणामेकदैवसुखावहः ॥११॥

उसी कामका प्रारंभ करै जिसकी सुखसे समाप्ति हो जाय एकबारही बहुतसे कामोंका प्रारंभ सुखदायी नही होता ॥ ११ ॥

नारंभितसमाप्तिंतुविनाचान्यंसमाचरेत् ।
संपाद्यतेनपूर्वंहिनापरंलभ्यतेयतः ॥ १२ ॥

प्रारंभ किये हुए कार्योंकी समाप्तिके विना अन्य कामको न करै क्योंकि यदि प्रथमही काम न हुआ तो दूसरा भी न होगा ॥ १२ ॥

शक्तितःकुरुतेनित्यंयत्समाप्तिंव्रजेत्सुखम् ।
ईर्ष्यालोभोमदःप्रीतिःक्रोधोभीतिश्चसाहसम् ॥

शक्तिके अनुसार प्रारंभ किये कामको नित्य करै जिससे उसकी सुखसे समाप्ति हो ईर्ष्या, लोभ, मद, प्रीति, क्रोध, भीति, और साहस ॥ १३ ॥

प्रवृत्तिच्छिद्रहेतूनिकार्येसप्तबुधाजगुः ।
यथाछिद्रंभवेत्कार्येतथैवेहसमाचरेत् ॥ १४ ॥

ये सब प्रवृत्तिके छिद्रमें हेतु पंडित जनोंने कहे हैं इस जगतमें कामको उसी प्रकार करै जैसे उसम कोई छिद्र न हो ॥ १४ ॥

अविसंवादिविद्वद्भिःकालेतीतेपिचापदि ।
दशग्रामीशतानीकोपरिचारकसंयुतौ १५ ॥

और सत्यवादी विद्वानोंने काल बीतनेपर आपत्तिके समयमें पूर्वोक्त छिद्रका न होना कहा है दशग्रामोंका स्वामी और सौ सैनिकोंका सेनापति ये दोनों अपने सेवकों समेत ॥ १५ ॥

अस्वस्थौविचरेयातांग्रामपाद्यपिचाश्वगाः ।
साहस्रिकःशतग्रामीएकाश्वरथवाहनौ १६ ॥

अस्वस्थ ( व्याकुल ) हुए और ग्रामके पति ( चौधरी ) और असवार नित्य विचार करै सहस्र मनुष्य और सौ ग्रामोंका स्वामी एक घोडेके यानमें बैठकर चलै ॥ १६ ॥

सहस्रग्रामपोनित्यंनरयुद्ध्यश्वयानगः ॥
अयुतिकोविंशतिभिःसेवकैर्हस्तिनाव्रजेत् १७॥

सहस्र ग्रामोंका स्वामी नरयान ( पालकी ) वा अश्वयानमें बैठकर, और दश सहस्र सेनाओंका स्वामी बीस सेवकों समेत हाथीपर चढकर गमन करै ॥ १७ ॥

अयुतग्रामपः सर्वयानैश्चचतुरश्वगैः ॥
पंचायुतीसेनपोपिसंचरेद्बहुसेवकः ॥ १८ ॥

दश सहस्रग्रामोंका स्वामी चारघोडोंके सब यानोंमें बठकर गमन करै और पचास सहस्र सेनाओंका स्वामीभी बहुतसे सेवकों सहित विचरै ॥ १८ ॥

यथाधिकाधिपत्यंतुवीक्ष्याधिक्यंप्रकल्पयेत् ।
कल्पयेच्चयथाविक्त्यंधनिकेपुगुणिष्वपि १९॥

जितना अधिक अधिपति ( स्वामी ) हो उस को देखकर ही यान आदिकी अधिकताको करै इसी प्रकार धनी और गुणवानोंमें भी धन गुणकी अधिकता देखकर यान आदिकी अधिकता करै ॥ १९ ॥

श्रेष्ठोनमानहीनःस्यान्न्यूनोमानाधिकोपिन ।
राष्टेनित्यंप्रकुर्वीतश्रेयोर्थीनृपतिस्तथा ॥२०॥

श्रेष्ठ जन मानसे हीन और न्यून ( छोटा ) जन अधिक मानवाला न हो यह रीति अपने राज्यमें कल्याणका अभिलाषी राजा करै २०॥

हीनमध्योत्तमानांतुग्रामेभूमिंप्रकल्पयेत् ।
कुटुंबिनांगृहार्थंतुपत्तनेपिनृपः सदा ॥ २१॥

जो गाममें हीन मध्यम उत्तम हों उनके लिये ग्राममें कुछ भूमि नियत करै और कुटुंबियोंके घरके लिये तो राजा सदैव पत्तन ( शहर ) ऐसी भूमिको नियत करै ॥ २१ ॥

द्वात्रिंशत्प्रमितैर्हस्तैर्दीर्घायांविस्तृतायमा ।
उत्तमादिग्गुणामध्यासाधमानाययार्हतः २२॥

जो बत्तीस हाथ लंबी और सोलह हाथ चौडी हो वही उत्तम कही है और उससे आधे प्रमाणकी जो हो वह यथायोग्य मध्यम और अधम होती है ॥ २२ ॥

कुटुंबसंस्थितिसमानन्यूनानाधिकापिन ।
ग्रामाद्बहिर्वसेयुस्तेयेयेत्वधिकृतानृपैः २३ ॥

वह भूमि कुटुंबकी स्थितिके सम ( बराबर ) हो, न उससे न्यून हो और न कमहो, जिन जिनको राजाने अधिकार दिया हो वे सब ग्रामसे बाहिर बसैं ॥ २३ ॥

नृपकार्यंविनाकश्चिन्नग्रामेसैनिकोविशेत् ।
तथानपीडयेत्क्वापिकदापिग्रामवासिनः ॥२४॥

राजाके कार्यके बिना कोईभी सैनिक ग्राम में न घुसे, और किसी प्रकार किसीभी ग्रामवासीको पीडा ( दुःख ) न दे ॥ २४ ॥

सैनिकैर्नव्यवहरेन्नित्यंग्राम्यजनोपिच ।
श्रावयेत्सैनिकान्नित्यंधर्मंशौर्यविवर्धनम् २५॥

और ग्रामके जनभी सैनिकोंके सग प्रतिदिन व्यवहार न करैं, और सेनाके मनुष्यों को शूरवीरता बढानेवाले धर्मको नित्य श्रवण करवावे ॥ २५ ॥

सुवाद्यनृत्यगीतानिशौर्यवृद्धिकराण्यपि ।
युद्धक्रियांविनाशौर्ययोजयेन्नान्यकर्मणि २६

श्रेष्ठ बाजे, नृत्य, गीत इनकोभी ऐसोंकोही सुनावे जिनसे शूरवीरताकी वृद्धि हो और युद्धके काम बिना शूरवीरको किसी अन्य काममें न लगावे ॥ २६ ॥

सत्याचारास्तुधनिकाव्यवहारेहतायदि ।
राजासमुद्धरेत्तांस्तुतथान्यांश्चकृषीवलान् ॥२७

जो सत्य आचरण करनेवाले धनवान व्यवहारमे बिगडगये हो उनका और अन्य वैश्यहों किसानोका राजा उद्धार करै अर्थात धन देकर उनकी सहायता करै ॥ २७ ॥

येत्वन्यवनिकास्तेभ्योययार्हांभृतिमावहेत् ।
सारदेश्यंचात्रिंशांशमधिकंतद्धनव्ययात् ॥२८

जो सेनाके मनुष्य धनवान् हों उनसे यथायोग्य भृति ले, जो परदेशी हों उनसे तीसवा भाग वा अधिक धनके व्यय ( खर्चा ) के अनुसार ले ॥ २८ ॥

धनंसंरक्षयेत्तेषांयत्नतःस्वामकोशवत् ।
संहरेद्धनिकात्सर्वंमिथ्याचाराद्धनंनृप. ॥१९॥

और उनके धनको अपने कोशके समान बडे यत्नसे रक्षा करै और जो धनवान् मनुष्य मिथ्याचारी हो राजा उसके सब धनको हरले ॥ २९ ॥

मूलाच्चतुर्गुणावृद्धिर्गृहीताधानिकेनच ।
अधमर्णात्तदातःस्वंधनिनेतुधनंततः ॥ ३० ॥

जब धनवान् मनुष्यने अधमर्णसे मूल धनकी अपेक्षा चौगुनी वृद्धि ( ब्याज ) लेली है तो वह धनीको कुछभी धन न दे ॥ १३३० ॥

इति शुक्रनीति समाप्ता ।